कोई भी स्त्री विधवा नहीं हुई थी, किसी को सर्पभय और व्याधि-भय नहीं था। चोर, दस्यु आदि का उपद्रव नहीं था और पिता माता के जीते हुए लड़के कभी नहीं मरते थे। सभी प्रजा आनन्द पूर्ण और धर्मपरायण थी। परस्पर हिंसा और द्वेष नहीं था, सहस्रों वर्षों तक रोगरहित और शोक शून्य होकर पुत्र कलत्रों के साथ प्रजा जीवित रहती थी। वृक्षसमूह सदा ही फल फूलों से सुशोभित रहते थे। इच्छामात्र से ही मेघ जलवर्षण करते थे और सुशीतल पवन निशिदिन प्रवाहित होता था। सभी लोग धर्मपरायण थे। कहीं पर कपट और मिथ्या व्यवहार नहीं था। इस प्रकार से आदर्श नृपति रामचन्द्र के राज्यकाल में प्रजा में सुख की पराकाष्ठा प्राप्त होगई थी। उनकी राजनीतिकुशलता तथा राजानुशासन की पूर्णता के विषय का अपूर्व दृष्टान्त उस समय मिलता है कि जब चित्रकूट पर्वत पर भरत से उनका समागम हुआ था। उस समय श्रीरामचन्द्र की सम्राट् के उपयोगी सर्वज्ञता का पूर्ण आदर्श प्रकट हुआ है। प्रजारञ्जन श्रीरामचन्द्र के जीवन का मूलमन्त्र था। उनका जीवन प्रजारञ्जनरूपी होमाग्नि में पवित्र हवि की तरह आहुति बन गया था, इसलिये उन्होंने निजमुख से ही कहा था कि प्रजारञ्जनार्थ यदि प्राणप्रिया सीता को भी विसर्जित करना पड़े उसमें भी उनको कोई भी सङ्कोच नहीं होगा। और ऐसा हुआ भी था। लङ्का की अग्नि-परीक्षा में उज्ज्वल और शुद्ध सुवर्ण की तरह परीक्षित, पूर्ण निर्दोषा परमसती प्रेमवती सीतादेवी को केवल प्रजारञ्जनार्थ ही उन्होंने चिरकाल के लिये वनमें निर्वासित कर दिया था। जिस समय भद्र×

× वाल्मीकीय रामायण का० ७ सर्ग ४३

नामक गुप्तचर ने किसी किसी प्रजा की सम्मति प्रकट की थी कि वे लोग अज्ञान से यह कहते हैं कि "बहुत दिनों तक लङ्का में निवास करने पर भी सीता को एकाएक श्रीरामचन्द्रजी ने कैसे ग्रहण किया है ?" उस समय अग्निपरीक्षा में अग्नि, ब्रह्मा, इन्द्र आदि समस्त देवताओं के द्वारा पवित्र और शुद्ध बताई हुई सीतादेवी की निर्दोषिता के विषय की उपेक्षा करके केवल प्रजारञ्जनार्थ ही श्रीभगवान् रामचन्द्र ने सीता को वनवास दिया था, जो घटना समस्त संसार में नितान्त दुर्घट है। इसलिये ही श्रीराम के विषय में कहा गया है:—

वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि।
लोकोत्तराणां चेतांसि को नु विज्ञातुमर्हति॥

श्रीरामचन्द्र कर्त्तव्यपालन में वज्र से भी अधिक कठोर और स्वभाव से फूल की अपेक्षा भी अधिक कोमल अन्तःकरणवाले थे। ऐसे लोकोत्तर पुरुष के चित्तको कौन जान सकता है ?

मर्यादापालन का अपूर्व आदर्श उनके जीवनमें पूर्णरूपसे प्रकट हुआ है। केवल मर्यादापालन के लिये ही उन्होंने सीता को कलङ्क-रहित जानने पर भी लङ्कामें भीषण अग्निपरीक्षा के द्वारा परीक्षित किया था और जिस समय अग्निदेव ने सीतादेवी को दग्ध न करके अङ्क में लेकर शपथ के साथ श्रीरामचन्द्र को प्रदान किया उस समय भी उन्होंने अग्निदेव को यही कहा था:—

अवश्यं चाऽपि लोकेषु सीता पावनमर्हति।
दीर्घकालोषिता हीयं रावणान्तःपुरे शुभा॥
बालिशो बत कामात्मा रामो दशरथात्मजः।

इति वक्ष्यति मां लोको जानकीमविशोध्य हि ॥
अनन्यहृदयां सीतां मच्चित्तपरिरक्षिणीम् ।
अहमप्यवगच्छामि मैथिलीं जनकात्मजाम् ॥
न च शक्तः सुदुष्टात्मा मनसाऽपि हि मैथिलीम् ।
प्रधर्षयितुमप्राप्यां दीप्तामग्निशिखामिव ॥

लोकमर्यादा की रक्षा के लिये सीता की अग्निपरीक्षा अवश्य ही करना उचित था क्योंकि उनको रावण के राज्य में दीर्घ कालतक रहना पड़ा था। यदि मैं इस प्रकार न करता तो लोग मुझे कामी और व्यवहार-ज्ञानशून्य बतलाते। मैं ठीक जानता हूँ कि सीता मुझमें अनन्यहृदयवाली और मेरी इच्छा के अनुकूल चलनेवाली है। अग्नि की शिखा को जिस प्रकार कोई धारण नहीं करसक्ता उसी प्रकार दुष्टात्मा रावण सीता देवी को मन से भी ग्रहण नहीं कर सक्ता है। यह लोकमर्यादापालन का ही अपूर्व दृष्टान्त था कि अनेक वर्षों तक वनवास के बाद महर्षि वाल्मीकि जब सीता को लेकर श्रीरामचन्द्र के पास आये और कहा—"सीता परम पवित्रा हैं, राम इन्हें ग्रहण करें, यदि इनमें कोई भी दोष हो तो मेरी सब तपस्या निष्फल होजाय," उस पर भी श्रीरामचन्द्रज़ी ने महर्षि जी को सीता के विषय में अपना पूर्णज्ञान बताकर कहा कि लोकमर्यादा पालन के लिये समस्त संसार के सामने सीता को स्वयं शपथ करना होगा और माता सीता ने भी ऐसाही करके पाताल प्रवेश किया था। प्रजारञ्जन और लोकमर्यादा का यह नमूना जगत्पूज्य है।

वर्णाश्रमधर्म की अपूर्व मर्यादा उनके जीवन में देखने में आती है। यह केवल वर्णधर्ममर्यादापालन का ही कारण था कि उन्होंने

परशुराम की परम धृष्टता को सहन करते हुए भी उनपर अस्त्र नहीं चलाया। और कहा—

ब्राह्मणोऽसीति पूज्यो मे विश्वामित्रकृतेन च।
तस्माच्छक्तो न ते राम ! मोक्तुं प्राणहरं शरम् ॥

आप ब्राह्मण होने के कारण पूज्य हो इसलिये आपके प्रति बाण मैं नहीं चलासक्ता, ऐसा कहकर बाण की सहायता से परशुरामजी को महेन्द्र पर्वत में पहुँचा दिया और कुछ भी हानि नहीं की। त्रेतायुग में शूद्र* के लिये तपस्या विहित नहीं है, इस लिये शम्बूक नामक किसी शूद्र के सशरीर देवत्वप्राप्ति के लिये उनके राज्यकाल में तपश्चर्यापरायण होने पर, इस पाप से एक ब्राह्मण का बालक मरगया था, इस संवाद को देवर्षि नारद के मुख से जानकर श्रीरामचन्द्र विन्ध्यगिरि के पास तपोनिरत शम्बूक के समीप पहुँचे और उससे सब वृत्तान्त जानकर उसी समय उन्होंने उसका सिर उड़ा दिया और ब्राह्मण बालक को जिला दिया। यथा—रामायण में—

भाषतस्तस्य शूद्रस्य खड्गं सुरुचिरप्रभम्।
निष्कृष्य कोशाद्विमलं शिरश्चिच्छेद राघवः ॥

शूद्र शम्बूक के अपने तपोवृत्तान्त कहते कहते ही श्री रामचन्द्र ने तीक्ष्ण धार खड्ग के द्वारा उसका शिर छेदन कर दिया। येही सब परमशक्तिमान् श्रीरामचन्द्र की जीवनी में वर्ण और आश्रमधर्म की अपूर्व मर्यादापालन के प्रमाण हैं।

मनुष्य जीवन को मधुमय बनाने के लिये जितने सद्गुणों की

* वाल्मीकीय रामायण काण्ड ७ सर्ग ७४—७६ देखो।

आवश्यकता होती है, पूर्णमानव के आदर्श स्थापनार्थ अवतारप्राप्त श्रीभगवान् रामचन्द्र के जीवन में उन सब सद्गुणों का पूर्ण विकाश हुआ था। प्रत्येक गृहस्थ को एकपत्नीव्रत का उच्च आदर्श उनके जीवन से सीखना चाहिये। श्रीरामचन्द्र चाहते तो सीता के वनवास के बाद कितने ही विवाह कर सकते थे, परन्तु निर्दोषा स्त्री को दुःखिनी बनाकर आदर्श धर्म के विचार से वनवास देना पड़ा था।इसलिये परम जितेन्द्रियता और संयम के साथ राज्य में ही रह कर सीता से भी अधिक विरहव्यथा श्रीरामचन्द्र ने सहन की थी और द्वितीय विवाह का संकल्प भी नहीं किया था, यहां तक कि अश्वमेध यज्ञ के समय भी सुवर्णमयी सीता बनाकर अनुकल्प द्वारा यज्ञकार्य की पूर्ति की थी और शास्त्रानुकूल होने पर भी ऐसे समय में भी दूसरी पत्नी का ग्रहण नहीं किया था।एकपत्नीव्रत, दाम्पत्यप्रेम का आदर्श स्थापन और ब्रह्मचर्य्य की महिमा प्रचार करने के उद्देश्य को लक्ष्य में रख कर ही मानों श्रीरामचन्द्र ने इतना क्लेश सहा था।

कर्त्तव्यपरायणता और धीरता का अपूर्व आदर्श उनके जीवन में प्रत्यक्ष होता है। श्रीरामचन्द्र सुख दुःख, सम्पद् विपद् के सकल समय में ही समुद्र की तरह गम्भीर और द्वन्द्व-सहिष्णु रहते थे। राज्याभिषेक के संवाद को उन्होंने जिस आनन्द से ग्रहण किया था, वनवासरूपी पितृ–आज्ञा को भी उन्होंने उसी आनन्द के साथ ग्रहण किया था। यथा–रामायण में–

उचितं च महाबाहुर्न जहौ हर्षमात्मवान्।
शारदः समुदीर्णांशुश्चन्द्रस्तेज इवात्मजम् ॥

वनवास की कठोर आज्ञा सुनने पर भी शरत्काल की निर्मल

चन्द्रज्योति की तरह श्रीरामचन्द्र ने अपने सहज सत्त्वगुणमय आनन्दभाव का परित्याग नहीं किया। इसी प्रकार इस संसार का त्याग करते समय तापसरूपी कालके द्वारा अपने महाप्रस्थान का संवाद सुनने पर भी श्रीरामचन्द्रजी ने अति आनन्द के साथ उसे स्वीकार किया था और तापस को कहा था—

श्रुत्वा मे देवदेवस्य वाक्यं परममद्भुतम् ।
प्रीतिर्हि महती जाता तवाऽऽगमनसंभवा ॥

पितामह ब्रह्माके अद्भुत वाक्य को सुनकर तथा आपको देखकर परम प्रीति प्राप्त हुई। इससे अधिक और धैर्य्यका परिचय मनुष्य जीवन में कौन दिखा सकता है ?

मातृपितृभक्ति का जो अपूर्व दृष्टान्त उनके जीवन में प्रकट हुआ सो और कहीं नहीं देखने में आता है। पिता दशरथ के आज्ञापालन के विषय में उनके हृदय से यह ध्वनि निकलती है कि—

लक्ष्मीश्चन्द्रादपेयाद्वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत् ।
अतीयात् सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः ॥

चन्द्रमा श्री को त्याग कर सकता है, हिमालय शीतलता को त्याग कर सकता है; समुद्र भी तटभूमि को त्याग कर सकता है; किन्तु राम पिता की प्रतिज्ञा को त्याग नहीं करेगा। ऐसे वचनों को सुनकर और ऐसे वचनों के संकल्प की पूर्त्ति आदर्श चरित्र श्रीरामचन्द्र के जीवन में देखकर कौन नहीं स्वीकार करेगा कि पितृभक्ति के दिखाने में उनका चरित्र परम आदर्श है।

इस प्रकार से सत्यव्रत श्रीरामचन्द्र ने पितृसत्यपालनार्थ चतुर्दश वर्ष पर्यन्त कठिन वनवासका दुःख सहन करके भी पिताकी

प्रतिज्ञा को सत्य किया था। यह सत्यव्रतपरायणता का ही अलौकिक सुशोभन दृष्टान्त था कि प्राण से भी प्रिय और सीतासे भी प्रियतर अनुज लक्ष्मण को श्रीरामचन्द्र ने अपने महाप्रस्थान के पहले परित्याग कर दिया था और वे धर्मपथ से अणुमात्र भी च्युत नहीं हुए थे। इस प्रकार से मानव जीवन को पूर्णता के द्वारा विभूषित करने के लिये श्रीरामचन्द्र की मधुर चरित्रावली के पत्र पत्र में अनुपम उपदेश भरे हुए हैं, जिनके लिये समस्त संसार अनन्त काल तक उनका ऋणी रहेगा।

श्रीरामचन्द्र में आस्तिकता, विचारशक्ति तथा वैराग्यादि भावके अनेक प्रमाण समय समय पर मिलते थे। वनवास की आज्ञा सुन-कर जब लक्ष्मण क्रुद्ध होगये थे, उस समय दैव कारणका प्राधान्य बताकर श्रीरामचन्द्रजी ने लक्ष्मण को जो उपदेश दिया था, उसमें उनकी परम आस्तिकता का परिचय मिलता है। यथा—रामायण में—

सुखदुःखे भयक्रोधौ लाभाऽलाभौ भवाऽभवौ।
यस्य किञ्चित्तथाभूतं ननु दैवस्य कर्म तत्॥
असङ्कल्पितमेवेह यदकस्मात् प्रवर्त्तते।
निवर्त्यारब्धमारम्भैर्ननु दैवस्य कर्म तत्॥
एतया तत्त्वया बुद्ध्या संस्तभ्याऽऽत्मानमात्मना।
व्याहतेऽप्यभिषेके मे परितापो न विद्यते॥

हे लक्ष्मण! सुख दुःख, भय क्रोध, लाभ अलाभ, बन्ध मोक्ष इनमें से प्रत्यक्ष कारण के विना भी जो कुछ संघटित होजाय उसमें दैवको ही कारण जानना चाहिये। किसी आरब्ध कर्म को बलात् रोक कर किसी प्रकार सङ्कल्प या प्रत्यक्ष कारण के विनाही

अकस्मात् जो कुछ घटना हो जाती है, उसमें दैव ही कारण है, यह जानना चाहिये। इस प्रकार विचार करके मैंने मन को समझाया है, इसलिये राज्याभिषेक न होने पर भी मुझे कोई दुःख नहीं है। उनके हृदयमें संसार की अनित्यता तथा वैराग्यभाव की दृढ़ता का दृष्टान्त शोकसन्तप्त भरत के प्रति उपदेश करने में प्रकट हुआ था। यथा—

यथा काष्ठं च काष्ठं च समेयातां महार्णवे।
समेत्य च व्यपेयातां कालमासाद्य कंचन॥
एवं भार्याश्च पुत्राश्च ज्ञातयश्च वसूनि च।
समेत्य व्यवधावन्ति ध्रुवो ह्येषां विनाभवः॥

जिस प्रकार समुद्र में दो काष्ठखण्ड एकत्रित होकर पुनः पृथक् पृथक् होजाते हैं; उसी प्रकार हे भरत! संसार में भी पुत्र कलत्रादि एक साथ मिलकर पुनः पूर्वकर्म के वेगसे पृथक् पृथक् होजाते हैं। क्षणभंगुर संसार में सभी वस्तुएँ नाशवान् हैं। इत्यादि इत्यादि उनके उपदेश उनमें गम्भीर तत्त्वज्ञान तथा वैराग्यभाव को सूचित करते हैं।

उनके हृदय में भ्रातृवत्सलता, भक्तवत्सलता तथा शरणागतवत्सलता भी प्रजावत्सलता की तरह कूट कूट कर भरी हुई थी। रावण के द्वारा चलाये हुए शक्तिशेलनामक शस्त्र की चोट से मूर्च्छित लक्ष्मण को देखकर उन्होंने जो गम्भीर शोक प्रकट किया था, इस प्रकार भ्रातृप्रेमका दृष्टान्त जगत् में दुर्लभ है। मूर्च्छित लक्ष्मण को देखकर श्रीराम ने कहा था—

देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।
तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः॥

परित्यक्ष्याम्यहं प्राणान् वानराणां तु पश्यताम्।
यदि पञ्चत्वमापन्नः सुमित्रानन्दवर्धनः॥
किं नु मे सीतया कार्यं लब्धया जीवितेन वा।
शयानं मेऽद्य पश्यामि भ्रातरं युधि निर्जितम्॥

संसार में स्त्री बान्धव अनेक मिलते हैं, परन्तु प्राणप्रिय सहोदर नहीं प्राप्त होते हैं। यदि लक्ष्मण का प्राण नहीं रहेगा तो मैं भी वानरों के सामने अपने प्राणोंको दे दूंगा। मुझे सीताको प्राप्त करके कोई फल नहीं है और न जीवन धारण करनेकाही कोई प्रयोजन है; क्योंकि मैं आज लक्ष्मण को इस प्रकार दुर्दैव में पड़े हुए देख रहाहूं। यह एक बहुत ही मर्मस्पर्शी भ्रातृप्रेम की बात है कि श्रीरामचन्द्रजी ने सीता को पाताल प्रविष्ट देखकर भी अपने प्राणों को नहीं छोड़ा था, परन्तु सत्यव्रत पालन करने के लिये जब देवताओं की प्रेरणा से उनको अपने अन्तसमय में लक्ष्मण का त्याग करना पड़ा था, उस समय वे अपने धैर्य्य को धारण नहीं करसके और लक्ष्मण के शरीरान्त के अनन्तर ही उन्होंने इस संसार को त्यागकर दिया था। भक्तवत्सल भगवान् रामचन्द्रजी ने भक्तवत्सलता के कारण ही इतने बड़े सम्राट् होकर भी और किसी का कोई दान ग्रहण करना उनका धर्म्म न होने पर भी उन्होंने चाण्डाल गुहक के गृह में आतिथ्य ग्रहण किया था। जिस समय भक्त जटायु ने माता सीता के लिये रावण के साथ युद्ध करके श्रीभगवान् रामचन्द्र का दर्शन करते हुए प्राण दे दिया था उस समय भक्तवत्सलता श्रीरामचन्द्र के रोम रोम से टपकती थी, जैसा कि रामायण में लिखा है—

सीताहरणजं दुःखं न मे सौम्य ! तथागतम् ।
यथा विनाशो गृध्रस्य मत्कृते च परन्तप ! ॥
एवमुक्त्वा चितां दीप्तामारोप्य पतगेश्वरम् ।
ददाह रामो धर्मात्मा स्वबन्धुमिव दुःखितः ॥
शास्त्रदृष्टेन विधिना जलं गृध्राय राघवौ ।
स्नात्वा तौ गृध्रराजाय उदकं चक्रतुस्तदा ॥

हे लक्ष्मण ! मुझे सीताहरण का भी इतना शोक नहीं है, जितना मेरे लिये प्राण देनेवाले जटायु की मृत्यु से मुझे दुःख है । इतना कह कर श्रीरामचन्द्रजी ने चिता प्रज्वलित करके अपने हाथ से जटायु का दाहकार्य किया और पश्चात् स्नान करके शास्त्रविधि के अनुसार जटायु के निमित्त श्राद्ध तर्पण किया था । भक्तवत्सल श्रीरामचन्द्रजी के कुसुम के सदृश कोमल अन्तःकरण ने जटायु को आशीर्वाद के साथ आनन्दधाम को पहुँचा दिया था ।

शरणागतवत्सलता का अपूर्व दृष्टान्त श्रीराम के जीवन में उस समय प्रकट हुआ था, जिस समय विभीषण ने श्रीरामचन्द्र की शरण ली थी । सब वानर, लक्ष्मण तथा जाम्बवान् आदि सभी ने शत्रुपुरी से आये हुए निशाचर को शरण देना युक्तियुक्त न समझ कर श्रीरामचन्द्रजी से प्रार्थना की थी । परन्तु उदारहृदय राम ने कहा—

सकृदेव प्रपन्नाय तवाऽस्मीति च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम ॥
आनयैनं हरिश्रेष्ठ ! दत्तमस्याऽभयं मया ।

विभीषणो वा सुग्रीव ! यदि वा रावणः स्वयम् ॥

जो एकबार भी शरणागत होकर 'मैं तुम्हारा हूं' ऐसा कहता है,इस प्रकार के सब जीवों को मैं अभय देता हूं,यही मेरा व्रत है। इसलिये, हे सुग्रीव ! तुम विभीषण को मेरे पास लाओ, मैंने उसे अभय दिया है और शरणागत होने पर रावण तक को अभय दान करने में मुझे कोई भी सङ्कोच नहीं होगा। ये ही सब श्रीभगवान् रामचन्द्र के जीवन में पूर्णमानव होने, पूर्ण नरपति होने तथा क्षत्रिय के सब धर्म्मों से पूर्ण होने और आर्य्यजाति के सब लक्षणों से पूर्ण होने की गुणावलियाँ हैं। त्रेतायुग में क्षत्रियवंश के बहुधा नाश होजाने के कारण इस प्रकार आदर्श पुरुष की आवश्यकता हुई थी, इसीलिये श्रीभगवान् ने स्वयं ही अवतीर्ण होकर संसार के सम्मुख सदा अनुकरण करने योग्य और देवताओं के लिये भी दुर्लभ मानवचरित्र का पूर्ण आदर्श स्थापन किया था।

श्रीभगवान् रामचन्द्र के अलौकिक और चमत्कारपूर्ण चरित्र के विषय में अनेक गूढ़ रहस्य समझने में असमर्थ होकर कहीं कहीं मन्दमति लोगों ने कुछ कुछ शंकाएँ की हैं। इसलिये इस स्थान पर उन सब शंकाओं का समाधान करदेना भी युक्तियुक्त जान पड़ता है। प्रथम शंका यह है, कि उन्होंने लौकिकमनुष्यों की तरह सीता तथा लक्ष्मण के लिये इतना शोक प्रकाश क्यों किया था? इसके समाधान में दृष्ट, अदृष्ट दोनों कारण दिये जा सकते हैं। इसमें दृष्ट कारण यह है कि जब संसार में पूर्ण मानव तथा पूर्ण गृहस्थ-चरित्र का आदर्श प्रकट करने के लिये श्रीरामचन्द्र का अवतार

हुआ था तो लौकिक जगत् में पतिव्रता स्त्री तथा नितान्त अनुगत कनिष्ठ भ्राता के लिये प्रत्येक गृहस्थ को किस प्रकार प्रेमपूर्ण आचरणवान् होना चाहिये,इसका उदाहरण अपने ही आचरण के द्वारा जगत् के सामने प्रकट करदेना ऐसे मर्यादावान् अवतार का कर्त्तव्य था। इसी लौकिक कारण के लिये ही सहधर्मिणी तथा अनुज भ्राता के लिये उन्होंने इस प्रकार प्रेमपूर्वक शोकप्रकाश आदि करके जगत् में प्रेम का नमूना दिखाया था। इसमें अदृष्ट कारण ब्रह्मर्षि सनत्कुमार का शाप था। उन्होंने श्रीभगवान् विष्णु को शाप दिया था। यथा—

तेनाऽपि शापितो विष्णुः सर्वज्ञत्वं तवाऽस्ति यत्।
कञ्चित् कालं हि तत् त्यक्त्वा त्वमज्ञानी भविष्यसि॥

हे विष्णो ! आपमें जो सर्वज्ञता है,उसे कुछ काल के लिये खोकर आपको अल्पज्ञानी बनना पड़ेगा। श्रीविष्णु ने सर्वशक्तिमान् होने पर भी महर्षिवाक्य वृथा नहीं होना चाहिये इसलिये इस शापको ग्रहण किया था और रामावतार में उस शाप को पूर्ण किया था जिसका विवरण अग्निपरीक्षा के समय देवताओं के वाक्य * से स्पष्ट होता है। यही उनके साधारण मनुष्यों की तरह अनेक आचरणों के करने के मूल में अदृष्ट कारण है। श्रीरामचन्द्र के विषय में द्वितीय शंका यह होती है कि उन्होंने निरपराधी बालि को छिप करके कैसे मार दिया था ? इसके भी समाधान में दृष्ट अदृष्ट अनेक हेतु दिये जा सकते हैं। श्रीरामायण में लिखा है, जिस समय रामरूप में श्रीविष्णु का अवतार हुआ, उस समय

* वाल्मीकीय रामायण, काण्ड ६ सर्ग ११९।

श्रीभगवान् के अवतार कार्य में सहायतार्थ ब्रह्माजीकी आज्ञा से अनेक देवताओं ने भी कामरूपी (जब जैसा चाहें वैसा रूप धारण करनेवाले) वानरों के रूप में जन्मग्रहण * किया था। यथा— इन्द्र के अंश से बालि उत्पन्न हुआ, सूर्य से सुग्रीव उत्पन्न हुआ। कुबेर से गन्धमादन उत्पन्न हुआ, विश्वकर्मा से नल उत्पन्न हुआ, पवन से हनुमान् उत्पन्न हुआ इत्यादि। ये सब वानर कामरूपी थे। यथा रामायण में—

ते कृत्वा मानुषं रूपं वानराः कामरूपिणः।
कुशलं पर्यपृच्छंस्ते प्रहृष्टा भरतं तदा ॥
नवनागसहस्राणि ययुरास्थाय वानराः।
मानुषं विग्रहं कृत्वा सर्वाभरणभूषिताः ॥
सूर्ये चाऽस्तं गते रात्रौ देहं संक्षिप्य मारुतिः।
वृषदंशकमात्रोऽथ बभूवाद्भुतदर्शनः ॥

कामरूपी वानरों ने मनुष्यरूप धारण करके भरत से कुशल पूछा। अनेक अलङ्कारों से भूषित वानरगण मनुष्यरूप धारण करके नौ हजार हाथी पर चढ़ कर चले। सूर्यास्त होने के अनन्तर हनुमान् ने अपने शरीर को छोटा बना कर बिल्ली का रूप धारण किया और उस अपूर्व रूप से सीता के अन्वेषणार्थ रावण के अन्तःपुर में प्रवेश किया। यही सब देवांशोत्पन्न वानरों के कामरूपी होने के प्रमाण हैं। अब बालिवधके विषय में अदृष्ट कारण यह है कि जब इन्द्रदेव ने श्रीविष्णु के अवतार कार्य में सहायता प्रदान करने के अर्थ अपने अंश से बालि को उत्पन्न किया था, तो

* वाल्मीकीय रामायण १ काण्ड १७ सर्ग।

बालि का यह कर्त्तव्य था कि सुग्रीव, हनुमान् आदि अन्य वानरों के साथ मिलकर श्रीरामचन्द्र के कार्य में सहायक होते । परन्तु उन्होंने ऐसा न करके उलटा सुग्रीवादि के साथ लड़ाई करली और सुग्रीव की स्त्री को छीनकर कामासक्त होरहे। अतः ब्रह्माण्ड प्रकृति के उस देश काल में दैवसम्बन्ध के अनुसार बालि की उपयोगिता न होकर विरुद्धता ही प्रकट हुई; जिस कारण उनका उस समय रहना उस देश कालके लिये अपकारक ही हुआ था। इसी अदृष्ट कारण के लिये ही श्रीरामचन्द्र भगवान् ने प्रमादी बालि का प्राण नाश किया । उन्होंने जो रामचन्द्र से यह कहा था कि वे विना युद्धही रावण को पकड़ लाते और सीता का उद्धार करदेते सो उनका इस प्रकार कहना दम्भ ही था। क्योंकि जो स्वयं ही भ्रातृवधू और परस्त्री अपहरणकारी और सतीत्वनाशकारी है, वह सती की रक्षा के लिये क्या सहायता दे सकता है और श्रीराम जैसे आदर्श धार्मिक पुरुष ऐसे अधार्मिक की सहायता सती-उद्धार कार्य में कैसे ले सकते हैं ? अतः बालि का उस समय संसार में रहना नितान्त अनावश्यक तथा केवल हानिजनक ही था। इसी लिये उसको मार देना श्रीभगवान् के लिये धर्म कार्य ही हुआ था। द्वितीयतः बालि को छिप कर क्यों मारा ? इसके समाधान में प्रथम दृष्ट कारण श्रीरामचन्द्रजी ने स्वयं ही कहा था कि मृग, व्याघ्र आदि वन्य जन्तुओं को राजा लोग क्षात्रधर्म के अनुसार नहीं मारते हैं, जहां पाते हैं, दृश्य अथवा अदृश्य किसी प्रकार से भी मार लेते हैं । जब बालि शाखामृग ( वानर ) ही है तो उसके मारने में क्षत्रिय नीति के

अवलम्बन करने का कोई प्रयोजन नहीं था। क्योंकि किसी क्षत्रिय के साथ संग्राम में ही क्षत्रियनीति अवलम्बित हो सकती है, शाखामृग के साथ नहीं। इसमें दूसरा अर्थात् अदृष्ट कारण यह है कि बालि को यह वरदान था कि शत्रु के सामने आने से उसका आधा बल बालि को प्राप्त होजाता था। इस वरदान के अनुसार श्रीरामचन्द्र यदि सामने होकर उससे लड़ते तो उसको मारना कठिन होता, अन्य पक्ष में बालि जैसे पापी को मार देना सब प्रकार के विचार के अनुसार उस समय धर्म-कार्य था, इसलिये श्रीभगवान् ने देशकाल को देखकर युद्धनीति का अवलम्बनमात्र किया। जिससे बालि मारा गया और उनका अवतार कार्य निरुपद्रव हुआ। सुग्रीव, हनुमान् आदि वानरों की सहायता श्रीरामचन्द्र को प्राप्त होगई और सीता उद्धार तथ रावण वंश का निधन कार्य सहज होगया। यही प्रच्छन्न होकर बालिवध का धर्मानुकूल गूढ़ रहस्य है। आदर्श मानव श्रीरामचन्द्र भगवान् का चरित्र सर्वथा निर्दोष है, इसमें दोष ढूंढ़ने की प्रवृत्ति केवल अज्ञान का ही परिचायक है इसमें सन्देह नहीं।

श्रीभगवान् के अवतार श्रीरामचन्द्र की जीवनी का रहस्य वर्णन करके और उनके चरित्र पर जो जो सन्देह मनुष्यबुद्धि द्वारा हो सके हैं, उन सबका समाधान करके अब श्रीरामगीता-रहस्य के सम्बन्ध में विचार किया जाता है। श्रीभगवान् की यह गीता १८ अध्यायों में विभक्त है। उन अध्यायों के नाम ये हैं—(१) अयोध्यामण्डपादिवर्णन, (२) प्रमाणसारविवरण, (३) ज्ञानयोगनिरूपण, (४) जीवन्मुक्तिनिरूपण, (५) विदेह-

मुक्तिनिरूपण, (६) वासनाक्षयादिनिरूपण, (७) सप्त-भूमिकानिरूपण, (८) समाधिनिरूपण, (९) वर्णाश्रम-व्यवस्थापन, (१०) कर्मविभागयोग, (११) गुणत्रयविभागयोग, (१२) विश्वरूपनिरूपण, (१३) तारकप्रणवविभागयोग, (१४) महावाक्यार्थविवरण, (१५) नवचक्रविवेकयोग, (१६) अणिमादिसिद्धिनिरूपण, (१७) विद्यासन्ततिगुरुतत्त्व और (१८) सर्वाध्यायसङ्गति । सर्वाङ्गों से पूर्ण श्रीमद्भगवद्गीता के अनुसार यह गीता भी अठारह अध्यायों में ही पूर्ण हुई है । गीताएँ प्रायः उपनिषद्रूप ही हुआ करती हैं । वेद के तीन काण्ड हैं। यथाः—कर्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड । धर्म के जितने अङ्ग हैं वे सब इन तीनों प्रधान धर्माङ्गों में मिलकर इनके अन्तर्विभाग बन सके हैं, इस कारण वेद केवल तीन काण्ड में ही विभक्त हैं । इस गीता में वेद के तीनों काण्डों का रहस्य यथावश्यक वर्णन किया गया है । वेद का ज्ञानकाण्ड, वेद का शिरोभाग और वेद का सार उपनिषद् कहाता है । यह सब लक्षण इस गीता में उपलब्ध है। अतः यह गीता उपनिषद्रूप है । श्रीभगवान् रामचन्द्र के मुख से निकले हुए वेदसाररूपी इस उप-निषद् ग्रन्थ को टीकासहित प्रकाशित करके मैंने अपने आपको कृतकृत्य और धन्य माना है ।

विजयसिंह ।

---

श्रीरामाय नमः ।

# श्रीरामगीता

## की

## विषयानुक्रमणिका ।

---

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।



## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।



## तृतीय अध्याय ।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।



## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

## चतुर्थ अध्याय।

## हनुमान्‌जी जिज्ञासा ।



## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।



## पञ्चम अध्याय ।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।



## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

लक्षण, देहपात के पश्चात् होनेवाली विदेहमुक्ति की अवाङ्मनसगोचर होने के कारण अविश्वसनीयता ।

( ३ ) विदेहमुक्त और स्थितप्रज्ञ की विस्तृत व्याख्या तथा उनकी प्रशंसा ।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।

( ४ ) पुन प्रश्न के लिये क्षमाप्रार्थना, विदेहमुक्ति में केवल अखण्डैकरस रहता है इस कथन से अद्वैत की स्थिति में बाधा होने की शंका और उसको अनेक युक्तियां, समाधि के द्वारा शरीर रहते विदेहमुक्ति प्राप्त होने का निराकरण और देहपात के पश्चात् होनेवाली विदेहमुक्ति की दृढ़ता ।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

( ५ ) संशयवृद्धि से कल्याण और विचार की दृढ़ता होने का और बार बार प्रश्न करने से क्रोध न होने का आश्वासन और इसमें दृष्टान्त, मध्याह्नकालीन सूर्य्य के समान अद्वैतम । की प्रचण्डता तथा सर्वनिरपेक्षता और इसी कारण इसमें द्वैत शङ्का की असम्भावना, निर्गुण ब्रह्म के विषय में अप्रष्टव्यता, दोनों मुक्तियों के लिये समाधि की साधनता आदि विषयों की विवेचना, सिद्धान्तविषय धारण करने के लिये हनुमान्‌जी को आज्ञा, विदेहमुक्तिप्राप्त माण्डव्यजनकादि का दृष्टान्त ।

( ६ ) विदेहकैवल्यप्राप्ति का उपाय, जीवनमुक्ति और विदेहमुक्ति का अधिकारनिर्णय, विदेहमुक्तों को अभिवादन और उनकी प्रशंसा ।

## षष्ठ अध्याय ।



## श्रीहनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।

( १ ) वेदान्त का सारांश जानने पर भी इन्द्रियों का विषयों में सहसा पतन होने से दुःखप्रकाश, विषयासक्त मन निर्विषय ब्रह्म में किस प्रकार संलग्नहो इसकी चिन्ता, विषयों में इन्द्रियों की आसक्ति न होने के उपायविषयक जिज्ञासा ।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

( २ ) विषयों में अनासक्ति होने के उपायों को सुनने के लिये हनुमान्‌जी को सावधान होने की आज्ञा, विषयों को जय करने के लिये वासनाक्षय तत्त्वज्ञान और

मनोनाश इनतीनों के युगपत् अभ्यासकी आवश्यकता, एक साथ इनका अभ्यास न करके पृथक् पृथक् अभ्यास करनेसे निष्फलत्व और इस विषय का विस्तृत ऊहापोह, भोगेच्छात्याग और इस साधन के करनेके लिये हनुमान्जी को आज्ञा, विदेहमुक्ति के लिये इस साधनत्रयकी परम आवश्यकता।

## हनुमान्जी की जिज्ञासा।

( ३ ) प्रारब्धवेगजनित विषयवासना रहने परभी जीवन्मुक्त में सब अनर्थों की निवृत्ति, आनन्दप्राप्ति तत्त्वज्ञाता और शान्तचित्तत्व आदि देखने से पूर्वोक्त साधनत्रय के एक साथ अभ्यास करने की अनावश्यकताप्रतीति तथा उन साधनों का एक साथ अभ्यास होने की अशक्यता आदि विषयों का सन्देह और उसके निराकरणविषयक जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) प्रारब्धकर्मों से युक्त होनेके कारण जीवन्मुक्त में आनन्द तथा ज्ञान आदि की अपूर्णता और विदेहमुक्त में उनकी पूर्णता आदिका वर्णन, हनुमान्जी में साधनत्रयका युगपत् अभ्यास करने की योग्यता का सयुक्तिक निर्देश, साधनत्रयका एक साथ अभ्यास न करने का दोष और करने का सुफल वर्णन, चिरकाल तक अभ्यासयोग के विना जन्मान्तरशताभ्यस्त वासना का क्षय असम्भव, शुभ और अशुभ द्विविध वासनाव्यूहवर्णन और शुभ के द्वारा अशुभको पराजित करने की आज्ञा, अभ्यास सफल होने का सङ्केत, शुभवासना वृद्धि में अदोष और अशुभ में दोष, वासनात्याग का महत्त्व, निष्काम कर्म की आज्ञा, ऐहिक वासनात्याग होने पर भी जन्मान्तरीय वासनाके द्वारा इन्द्रियों का विषयों में पतन होना, वासना की ऋषिकृत निरुक्ति।

( ५ ) चित्तसम्बन्धी नाना विचार, सरूप और अरूपभेद से द्विविध चित्तनाश, जीवन्मुक्ति में सरूप और विदेहमुक्त में अरूप की सङ्गति, संसारवृक्ष का मनोमूलकत्व और मनका सङ्कल्परूपत्व, मनोनाशका महत्त्व और उसके करने की आज्ञा, शुभेच्छा आदि सप्त भूमिकाओं की चर्चा और उसके चिन्तन के लिये आदेश, अनेक जन्मान्तरीय महापुण्यों से आद्यभूमिका की भी प्राप्ति और उसपर आरूढ़ होने का फल।

## सप्तम अध्याय।



## हनुमान्जी की जिज्ञासा।

( १ ) सब तत्त्वों की सारांशभूता सप्तभूमिकाविषयिणी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) सप्तभूमिकाओं के नाम, उनके अनुभव, उनकी अवस्थाओ का वर्णन और इनमें विहार करने वालों की नाना संज्ञाएँ, जीवन्मुक्त और विदेहमुक्त के पार्थक्य का हेतु।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ३ ) अज्ञान, आवृति आदि सप्त अवस्थाएँ क्या पूर्वोक्त सप्तभूमिकाओं से भिन्न हैं या अभिन्न इस विषयकी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) संख्या की समानता से सप्तावस्था और सप्तभूमिकाओं में अभिन्नता प्रतीत होने पर भी सूक्ष्मदृष्टि से इन दोनों में पार्थक्यनिर्देश और इस विषय में विस्तृतरूप से ऊहापोह, जीवन्मुक्तकी शोकमुक्ति और विदेहमुक्त की निरङ्कुशा तृप्ति के साधन, ब्रह्मत्व प्रकृतित्व आदि सप्तअवस्थाओं के साथ सप्तभूमिकाओं की भेददृष्टि रखने की आज्ञा।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ५ ) ब्रह्मत्वादि सप्त अवस्थाओं को विस्तार से सुनने की जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ६ ) श्रीवशिष्ठजीसे आत्मविद्या प्राप्त करनेकी चर्चा, ब्रह्मत्व प्रकृतित्व आदि सप्त अवस्थाओं का विस्तृत विवेचन करते हुए माया उसके भेद, ईश्वर, ब्रह्मा, विष्णु, शिव, माया की द्विविध शक्ति, उनके नाम और कार्य, जीवभाव और उसका विनाशोपाय आदि विषयों की विस्तृत विवेचना, चार अवस्थाओं के त्याग और तीन अवस्थाओं के प्राप्त करने की आज्ञा।

## अष्टम अध्याय।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( १ ) द्वैतस्फूर्त्तिविनाशिका समाधिविषयिणी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) नामरूपात्मक जगत् की उपेक्षा करके सच्चिदानन्द में तत्पर होकर हृदय अथवा बहिर्देश में समाधि करने की आज्ञा, समाधि के भेद, भेदान्तर,

अवस्थाविशेष और उनके लक्षण आदिका वर्णन, असंप्रज्ञात अर्थात् निर्विकल्प समाधिकी महिमा और उसमें योगियों का प्रेम।

( ३ ) योगनिरूढ़ि में नाना मत, शब्दविद्ध समाधियुक्त योगी को अपने में भावनाविशेष करने की आज्ञा और उसका फल, शब्दानुविद्ध समाधि के छः भेद, उनके कारण और जिनमें से अन्तिम चार का दुर्लभत्व, षट् समाधियों के अन्तर्गत सैकड़ों समाधियों का होना, समाधिकी अनेक निरुक्तियां समाधिरहित वेदान्ततत्त्वज्ञों की भी अप्रशंसा, शुकादि ब्रह्मर्षि और इन्द्रादि देवताओं के लिये भी समाधिका आश्रय, समाधि की महती प्रशंसा, समाधिस्थ पुरुष को आश्रम-कर्मादि के त्याग का अदोष और समाधिहीन की परम दुर्गति, समाधि करने के लिये आज्ञा।

## नवम अध्याय।



### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( १ ) समाहित पुरुषों के लिये स्नानादि आश्रम धर्म के त्याग करने की आज्ञा में उत्पन्न हुई शङ्का के निराकरण के लिये जिज्ञासा और इस विषय में अनेक शास्त्रीय तर्क।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) इस प्रकार की शङ्का के लिये हनुमान्‌जी को साधुवाद, शास्त्रीय तर्कों का यथावत् समाधान, समाधिपरवश व्यक्ति के नित्यकर्मलोप आदि स्वेच्छाचार में अदुष्टता, इसमें वेश्या में षण्ढलोलुपत्व का दृष्टान्त, समाधिदशा में गृहस्थों का भी संन्यासिवत् होनेसे कर्मत्याग से प्रायश्चिती न होना, तुर्य्याश्रमियों के कर्म-कर्तृत्व की मीमांसा, संन्यासियों के लिये कर्मसाहित्य की अमुख्यता गृहस्थों की प्रार्थनासे दण्डादिग्रहण तीव्र और एकान्त मननशील व्यक्तिके कर्मत्यागसे प्रत्यवाय न होने का उल्लेख।

### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ३ ) सुषुप्ति में सब प्राणियों के चित अत्यन्त लीन होने से कर्म्मलोपजनित दोष किसी को भी न लगाना चाहिये और महात्माओं के दर्शन होने से सब नियमों को रोक देना चाहिये इस अर्थवाद में दोष लगेगा इत्यादि शङ्काओं के निराकरणविषय जिज्ञासा।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) सुषुप्ति में प्रलीनचितता का अभाव, महद्दर्शनविषयक अर्थवाद की

मीमांसा, स्वस्ववर्णाश्रमधर्म्मपालन का शुभ फल और उसके न पालन करने से हानि, वर्णाश्रमधर्म्म की विस्तार से महिमावर्णन।

( ५ ) अतिवर्णाश्रमी के लिये स्वाचार तथा अन्याचार के त्याग करने से निर्दोषता, अतिवर्णाश्रमी का लक्षण भ्रष्टवर्णाश्रमी का लक्षण, परधर्म्मपालन में दोष, विदेहमुक्तिकी प्राप्ति के पूर्ण वर्णाश्रमी होने की आज्ञा, श्रौत तथा स्मार्त्त धर्म्मपालन के लिये दृढ़तर आदेश।

## दशम अध्याय।



### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( १ प्रश्न करने के लिये अवसर प्रतीक्षाविषयिणी जिज्ञासा।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) प्रश्न करने की आज्ञा और उसका हेतु।

### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ३ ) सञ्चित, आगामी तथा प्रारब्ध कर्म के सम्बन्ध में विद्वानों के द्विविध-पक्षविषयिणी जिज्ञासा।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) दो पक्षों ( मतों ) में प्रथम की गौणता और द्वितीय की मुख्यता और क्रमशः दोनों के विचार करनेवाले जीवन्मुक्त तथा विदेहमुक्त, आद्यपक्ष में अनेक विरोधपरिदर्शन और इस विषय में शास्त्रीय विविध तर्क, वितर्क एवं उनकी यथावत् मीमांसा, देहात्मभाव तक प्रारब्ध कर्म्मभोग की अवधि का उल्लेख और उसकोत्याग करने के लिये आज्ञा।

### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ५ ) भोग अथवा ज्ञान से सञ्चित और प्रारब्ध कर्मों के नाश होने पर जीवन्मुक्त के पाप एवं पुण्यों के मित्र और शत्रुओं में विनियोग होने की शङ्का-विषयिणी जिज्ञासा।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ६ ) सम्यक् ज्ञानोदय के पूर्व लोकसंग्रहबुद्धि से किये हुए जीवन्मुक्त के क्रियमाणपुण्य कर्म्मों और अतथाविध नैमित्तिकादि पापकर्म्मों का मित्र और

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) विश्वरूप के श्रवण करने और उससे भयभीत न होने की आज्ञा।

## हनुमान्जी की जिज्ञासा।

( ३ ) एक बार श्रवण करने से समस्त भयनाशक आपका दिव्यस्वरूप श्रवण करने और आपकी निरन्तर अभयवाणी प्राप्त होने से भय क्यों होगा इस विषय की जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) ब्रह्मा, इन्द्र आदि देवों को भी भयोत्पादक विश्वरूपश्रवण से मूर्च्छा होने की अवश्यसम्भाविता, विस्तृत और अद्भुत विश्वरूपवर्णन और इसको श्रवण करके निमीलितनयन होकर अनुभव करने पर हनुमान्जी का मूर्च्छित होना और शीतलजल तथा व्यजन आदि उपचारों से पुनः स्वस्थतालाभ करना, उनके स्वस्थ होने पर पुनः विश्वरूपवर्णन।

## हनुमान्जी की प्रार्थना।

( ५ ) विश्वरूपश्रवण से हनुमान्जी के सर्वाङ्ग शिथिल होना और अन्यवचनों से रक्षा करने की प्रार्थना, अपनी हीनता और मायाके दुस्तरत्वका वर्णन, अपराध क्षमापन, श्रीरामजी के द्वारा मधुर वचनों से आश्वासन।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ६ ) पुनः प्रश्न के लिये आज्ञा।

## त्रयोदशत अध्याय।



## हनुमान्जी की जिज्ञासा।

( १ ) राम, केशव, नारायण आदि भगवान् के नामों को प्रणाम करते हुए षोडशाक्षर, द्व्यक्षर, अष्टाक्षर और एकाक्षर आदि अनेक तारक मन्त्रों में कौन ठीकहै इस विषय की जिज्ञासा और श्रीरामजीके द्वारा बृहज्जालबालादि उपनिषदों की पौर्वापर्य्यसमालोचना करके निश्चित अर्थ का कथनोपक्रम।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) शैव वैष्णव आदि पूर्वोक्त सब मन्त्रों के संसारतारक होनेकी स्वीकृति, प्रणवमन्त्र का सर्वश्रेष्ठत्व और साक्षात् मुक्तिदायित्व प्रणव का विस्तारपूर्वक

विभागवर्णन, प्रणव के मुख्य अर्थं का निर्देश, प्रणव की मात्राओं का सप्तभूमिकाओं के साथ सम्मेलन और इसकी उपासना तथा जप का फल, गौण प्रधानोपासना और मुख्य प्रधानोपासनारूप से इसके दो भेद और इनके अधिकारी, हनुमान्‌जी की श्रीरामजी के प्रणवार्थस्वरूप होने में जिज्ञासा और उसके कथनके लिये प्रार्थना।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ३ ) प्रणव के अकारादि अक्षरों से सौमित्रि आदि की उत्पत्तिवर्णन, सीताके लिये मूलप्रकृति महामाया विद्या और लक्ष्मी आदि नामों का निदर्शन, प्रणव की सोलह अवस्थाओं का विस्तृतवर्णन और इनको जिस किसीसे कहनेका निषेध, इनके कहने योग्य अधिकारी और अनधिकारी का विस्तार से वर्णन, प्रणवकी इन षोडश मात्राओंका विशेष रूप से महत्त्वकथन।

# चतुर्दश अध्याय।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( १ ) चार महावाक्यों के विषय में जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( २ ) यथाक्रम ऋक् आदि चारों वेदों में स्थित महावाक्यों का उल्लेख, उनके अक्षरों की गणना और उपदेशक्रम, इनको ग्रहण करने की विधि और अधिकारी, महावाक्यों का अर्थ और उपदेशक्रम, हनुमान्‌जी का पुनः प्रश्न।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

( ३ ) प्रतिलोमभाव से रामजी के द्वारा वर्णित महावाक्यार्थ में और अनुलोमभाव से रहस्योपनिषद् में वर्णित महावाक्यार्थ में विरोधप्रतीति, रहस्योपनिषद् में वर्णित महावाक्यार्थं का विस्तृत वर्णन करके अनुलोम्य प्रतिपादन।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

( ४ ) प्रतिलोमभाव से महावाक्यार्थकथन में युक्तिप्रदर्शन, रहस्योपनिषद् में कथित महावाक्यों के अर्थक्रम की सामान्यार्थता और स्वकथित क्रम की विशेषार्थता तथा प्रतिलोम क्रम में अनुबन्ध की सङ्गति होने के कारण इस

की समीचीनता एवं गुरुशिष्य क्रमोदित यजुः और सामवेद के वाक्यों पर ध्यान देने की आज्ञा।

( ५ ) उपदेशके विना ब्रह्मात्मैक्याभ्यासकी अशक्यता और इस विषय में सन्देह करने का निषेध, परीक्षा द्वारा गुरुकथित विषयके मनन करनेमें श्रुति का साक्षित्व, महावाक्यात्मक मन्त्र का अत्यन्त गोपनीयत्व और हनुमान्जी पर परम स्नेह होने के कारण उसका प्रकाशन, महावाक्य से महावाक्यार्थ का श्रेष्ठत्व, महावाक्योपदेशक, तदर्थोपदेशक एवं तदर्थदाताओं का उत्तरोत्तर श्रेष्ठत्व और उसका हेतु, महावाक्यार्थों का अधिकारी और इनके श्रवण, मनन तथा निदिध्यासन का फल, दशोपनिषदों और अष्ठोत्तरशतोपनिषदों में से प्रथम का श्रेष्ठत्व अथवा दोनों की समानता का सयुक्तिक विवेचन, दशोपनिषदों में कथित वाक्यों का अष्टोत्तरशतोपनिषदों में फलनिर्द्देश और इसमें यज्ञ का दृष्टान्त, मेरा शरणागत हो, मेराही दर्शन, श्रवण और निदिध्यासन करो, इस प्रकार की रामजी की आज्ञा गुरुशिष्यभेद का व्यवहारिकत्व, वास्तविक में दोनों का अभेदनिर्देश और इस विषय में नानाविध ऊहापोह, अभेदबुद्धि रखने की आज्ञा, हनुमान्जी का परमानन्दपूरित होकर प्रणत होना।

## हनुमान्जी का निवेदन।

( ६ ) अपनी परम कृतार्थता का प्रकाश, अपने तपोजन्मदानादि का साफल्यनिवेदन, शास्त्र, ज्ञान, गुरु और सुख की परम प्रशंसा, श्रीरामजी के प्रति उनकी अतुल प्रशंसा करते हुए कृतज्ञताप्रकाश, अनेकशः सविनय प्रणाम निवेदन।

## पञ्चदश अध्याय।



## हनुमान्जी की जिज्ञासा।

[ १ ] नवचक्रविवेकविषयिणी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

[ २ ] नवचक्रों के नाम और वहां के ध्येयों के स्वरूप, ध्येयों का चेतनत्व, योगियों के ध्यानगम्य चेतनात्मक ध्येयों का विविध आकारनिर्देश, व्यवहार दशा में योगियों को इनका खण्डरूप से दर्शन होना, चेतनात्मक ध्येयों के भान से पूर्व तथा पश्चात् सिद्धिसूचक नादोंका श्रवण और उनका प्रकार, नादश्रवण तथा पूर्वोक्त ज्योतिर्ध्यान के होने का फल और न होने का फल, ज्योतिर्ध्यान की विस्तृत महिमा और उसके अन्वेषण की आज्ञा, इसके अभ्यासकाल में होनेवाले नाना विघ्नों का उल्लेख और तीव्र वैराग्य द्वारा उनके

निरसन करने की आज्ञा, सद्‌गुरु की कृपाबल से स्वरूपज्ञ होना, हनुमान्‌जी का पुनः प्रश्न ।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।

[ ३ ] जितेन्द्रिय, विद्वान् और अविद्वान् के लक्षणविषयिणी जिज्ञासा ।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

[ ४ ] परिव्राट् का निर्मलत्वविधायक कर्तव्योपदेश, मुनि का लक्षण, मोक्ष प्राप्त करने योग्य यतिका निर्वचन, इन्द्रियसंयम का फल, कामों की उपभोग के द्वारा अभिवृद्धि और इसमें अग्नि और हविष् का दृष्टान्त, प्रत्येक इन्द्रियों का निर्देश करके जितेन्द्रिय का लक्षण, अवश्य मुक्त होनेवाले का लक्षण, सम्मान से ब्राह्मणों की हानि और अपमान से लाभ, अवमन्ता का बिनाश, अतिवाद, शत्रुता क्रोध, शाप और असत्यभाषण के त्याग करने का उपदेश, सुखार्थी का कर्त्तव्य, अमृतत्वप्राप्ति का उपाय, यति और अयति दोनों का विधेय, द्विविध योगियों के लिये पूर्वोक्त कर्त्तव्यों का आदेश चेतन का स्वरूपनिर्देश, बद्धत्वोपचार की व्याख्या, नाडी का पिण्ड, प्राण का नाडी, जीव का प्राण और हंस जीव का क्रमशः आश्रय है, हंसशब्द की व्याख्या और हंसमन्त्र के जप की आज्ञा, हंसमन्त्र के सगुणत्व तथा निर्गुणत्वविषय में शास्त्रीय अनेक विवेचना, नवचक्रस्थ आनन्द-चिदंशरूप आत्मा के साक्षात्कार का फल ।

## षोडश अध्याय ।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा ।

[ १ ] अणिमादिसिद्धिविषयिणी जिज्ञासा ।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा ।

[ २ ] अणिमादि सिद्धियों का ब्रह्मज्ञानविरोधित्व प्रतिपादन, सिद्धि और मुक्तिमें अन्योऽन्यविरोध और दोनों की प्राप्ति का हेतु, वसिष्ठ आदि में दोनों प्राप्त होने के उदाहरण की व्यर्थता और उसका कारण, अद्‌भूत सिद्धियोंमें तथा आश्चर्य्यजनक घटनाओं में भी जीवन्मुक्त का विस्मयी न होना, आत्मज्ञ और जगद्भावों में आसक्तिकी असम्भावना, कलि में एकाधाररूप से दोनों सिद्धि और मुक्ति का सामानाधिकरण्य असम्भव, अगस्त्यादि के उदाहरण की व्यर्थता, सिद्धि की इच्छा के त्याग और ज्ञान की कांक्षा से अष्टोत्तरशत उपनिषदों के अभ्यास करने की आज्ञा और उसका हेतु ।

[ ३ ] सिद्धि और ज्ञान के साधन का पार्थक्य और इसलिये प्रकाश तथा तम जैसा दोनों का भेद, स्वसिद्ध का विस्तृत लक्षण, अणिमादि सिद्धि सम्बन्धिनी इच्छा का मोक्ष का प्रबल प्रतिबन्धक होना, विटसंसर्ग के समान मोहवर्द्धक सिद्धिों के त्याग का फल, आत्मज्ञान के गन्ध का लेश रहने पर प्राप्त सिद्धियों में अनिच्छा, सिद्धि का दोषवर्णन।

[ ४ ] संक्षप से सिद्धियों के नाम और इसकी प्राप्ति में सगुण ईश्वर की प्रसन्नता का कारणत्व, निर्गुण में आत्मसंयम का फल।

## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

[ ५ ] ईशप्रसादलब्ध सिद्धियों के पापतुल्यतावर्णन में संशय होने से उसके निराकरणविषयिणी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

[ ६ ] मोक्षप्रतिबन्धक होने से ईशप्रसादलब्ध होने पर भी सिद्धियों की हेयता, इस विषय में और भी कारणान्तर निर्द्देश, चित्त एकाग्र करने के अनेक साधन और उनमें स्वात्मध्यान की मुख्यता, षण्मुखीकरणोपदेश और इसकी परम गोपनीयता।

## सप्तदश अध्याय।



## हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

[ १ ] विद्यासन्ततिविज्ञानविषयिणी जिज्ञासा।

## श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

[ २ ] छान्दोग्य तथा बृहदारण्यक आदि दशोपनिषदों में प्रपञ्चित विद्याओं की चर्चा, उन विद्याओं के नाम, ध्येय, उपाशनाक्रम, फल, भेद और भेद के फल आदि का संक्षेप से वर्णन।

[ ३ ] आचार्य्यों में विद्यासंतति के विज्ञान और शिष्य की चित्तपरीक्षा करने की योग्यता होने की परम आवश्यकता, गुरु और शिष्य के पारस्परिक अधिकारानधिकारनिर्णय, सद्‌गुरु तथा असद्‌गुरुओं द्वारा उपदिष्ट अर्थों का परिणाम, गुरुत्याग तथा शिष्यत्यागकी व्यवस्था, और उसमें प्रमाण, कर्म्माशिष्ट गुरु की निन्दा, गुरुग्रहण में नाना उद्देश्य, फलाभाव में गुरुसेवा की व्यर्थता, विधर्मी आचार्य्यों के त्याग करने की आज्ञा, विधर्म्मी होने पर मुझे भी त्याग दो ऐसी रामजी की आज्ञा।

[ ४ ] स्वधर्म्माचरण की प्रशंसा, माया की प्रबल शक्ति और उसके दूर करने का उपाय, इस गीता में सुने हुए विषयों की सफलता सम्पादनरूप गुरुदक्षिणा देने की आज्ञा।

## अष्टादश अध्याय।



### हनुमान्‌जी की जिज्ञासा।

[ १ ] यथाक्रम धारणा के लिये पूर्वोक्त अध्यायों की सङ्गति निरूपण करने की जिज्ञासा।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

[ २ ] सब अध्यायों के विषयों की संक्षेप से सूची तथा सङ्गति, इस गीता का महत्त्व, नानाविध चिन्तनाओं की चर्चा और उनमें रामगीताचिन्तन का सर्वश्रेष्ठत्व, इस गीता की परम गोपनीयता, भक्तिहीन को देने का निषेध, हनुमान्‌जी को परम आनन्द की प्राप्ति और पुनः प्रश्न।

### हनुमान्‌जी की प्रार्थना।

[ ३ ] अन्य गीताओं से इस रामगीता के महत्त्व विषयिणी जिज्ञासा, विनयावनति और श्रीभगवच्चरणों की निरन्तर स्मृति के लिये प्रार्थना आदि।

### श्रीरामचन्द्रजी की आज्ञा।

[ ४ ] शिष्यों में हनुमान्‌जी की श्रेष्ठता और उनको गीताज्ञान को गुप्त रखने की आज्ञा, रूपकालङ्कार में गीता का महत्त्वकथन, फलश्रुति, भगवान् का प्रसन्नतापूर्वक हनुमान्‌जी को आलिङ्गन करना।



श्री

# श्रीरामगीता

## भूमिका

सारा संसार किसी अदृश्यशक्तिद्वारा सञ्चालित है समयपर सूर्योदय सूर्यास्त होना, जाड़ा गर्मी बरसात का अपने समयपर होना, सतयुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग में नियमानुसार धर्म, अधर्म, शील, स्वभाव, आयु, तथा शक्ति का परिवर्तितरूप, मनुष्यों में भी दैवी तथा आसुरी प्रकृति की भिन्नता, सहोदर सन्तान में भी शील स्वभाव आदि की भिन्नता, जड़-चेतन के अनेक रूप आदि ऐसे तथ्य हैं जिन्हें स्वतः समुद्भूत व क्रियाशील नहीं माना जा सकता। व्यवहार में भी देखाजाता है कि छोटा से छोटा कार्य भी बिना कर्ता के संभव नहीं फिर इतना बड़ा विस्तृत संसार, आकाश-पाताल, समुद्र, पहाड़, नद नदी बिना कर्ता के हैं यह सोचना केवल अज्ञान मूलक है।

जिस प्रकार मनुष्य अपने बनाये मकान दूकान बगीचे आदि सम्पत्ति की रक्षा के लिये सदा सचेष्ट रहता है उसी प्रकार वह कर्ता भी अपनी इस विशाल कृति की सुरक्षा के लिये सतत सचेष्ट रहता है। इसीको भगवान कहते हैं! ये सर्वव्यापक, सर्वशक्तिमान्, अज्ञेय, अनन्त तथा अनादि हैं। इनकी संकल्पशक्ति से ही चराचर जगत् की उत्पत्ति पालन तथा विनाश होता है। त्रिकालदर्शी महर्षियों ने तपोबल से दिव्यदृष्टि प्राप्तकर इस संबंध में बहुत कुछ जानने में सफलता प्राप्त की है। यह सारा ज्ञान संस्कृत वाङ्मय में दुर्लभ ग्रन्थ रत्नों के रूप में सुरक्षित है। जिनका अनुवाद मातृभाषा हिन्दी में भी

आंशिक रूप से उपलब्ध है तथा अन्य प्रान्तीय भाषाओं में ऐसा साहित्य पाया जाता है।

विभिन्न धर्मावलम्बियों के पंथ प्रवर्तकों ने इसीशक्ति को अपनी बुद्धिके अनुसार विभिन्न नाम दिये हैं और पंथ चलाने के लिये अपनी योग्यता व परिस्थिति के अनुसार पुस्तकें लिखी हैं जिन्हें उनके अनु-यायी ईश्वर प्रदत्त मान उनका अंधानुसरण करते हैं उनपर विचार व धार्मिक मीमांसा अपराध माना जाता है।

जिस प्रकार मनुष्य अपनी सम्पत्ति की सुरक्षाके लिये सशक्त रक्षक नियुक्त करता है उसी प्रकार भगवान् सृष्टि की सुरक्षा के लिये समय २ पर संत महात्माओं तथा महापुरुओं के रूप में अपनी आंशिक शक्तिके रूप में नियुक्त करते हैं जिन्हें कलावतार भी कहा जाता है।

सन्त तुलसी, सूरदास, पं० मदन मोहन मालवीय आदि आधुनिक तथा श्री शङ्कराचार्य, श्रीरामानुजाचार्य, श्री वल्लभाचार्य आदि प्राचीन काल की ऐसी ही विभूतियां थीं। सभी जानते हैं इन महापुरुषों ने कितना उपकार किया समाज का। भ्रान्त तथा पथभ्रष्ट लोगों का मार्ग दर्शन किया।

भगवान् की १६ कलात्मक शक्ति है। क्षुद्र जीवजन्तु भगवान् की एक कलात्मक शक्ति से ३ कलातक की शक्ति से विकसित होते हैं। पशु आदि ४ कला तथा मनुष्य ५ से ७ कला तक की शक्ति से विकसित होता है। साधारण मनुष्य ५ कला विशिष्ट योग्यता व प्रतिभा से सम्पन्न लोग ६ से ७ कला की शक्ति से विकसित होते हैं। ८ कला से पूर्वोक्त महापुरुषों का विकास होता है।

यदि कभी आसुरी शक्ति प्रबल हो दैवी शक्ति को पराभूत कर सृष्टिमें संकट उत्पन्न करती है और ८ कला वाले रक्षकों के नियन्त्रण में नहीं आती तब प्रभु परिस्थिति के अनुसार ९ से लेकर १६ कला

तक के अवतार ले उसका नियन्त्रण कर सृष्टि मे शान्ति व्यवस्था तथा सामान्य स्थिति लाते हैं। भगवान् ने गीता में कहा है "यदा-यदाहि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत, अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् "परित्राणाय साधूनाम्विनाशाय च दुष्कृताम्, धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे" जब धर्म का ह्रास हो अधर्म बढ़ता है तब मैं नियमन के लिये स्वयम् अवतार लेता हूँ। आगे और स्पष्ट करते हैं, सज्जनों की रक्षा कर दुष्टों का संहार करने के लिये प्रत्येक युग में आता हूँ। क्योंकि अधर्म बढ़ने से ही पापाचार बढ़ता है। धर्महीन, सज्जनों को सताते तथा धार्मिक कृत्यों को नष्ट करने लगते हैं इस लिये धर्म की स्थापना करने संसार में आता हूँ।

यद्यपि भगवान् के १० अवतार हुये हैं। तथापि अन्य अवतार मानव प्रकृतिके अनुकूल न होने से केवल पूज्य हैं अनुकरणीय नहीं। भगवान् श्री राम तथा कृष्ण जी का अवतार मानव प्रकृतिके अनुकूल होने से अधिक प्रियहुये इसीलिये इनके उपासकों की संख्या सर्वाधिक है। बुद्धावतार भी मानव प्रकृति के अनुकूल हुआ। किन्तु अहिंसा परमोधर्मः के सिद्धान्त को प्रमुखता प्रदान कर बढ़ी हिंसा को रोकने के प्रवाह में उन्होंने यज्ञों का जो विरोध किया। उससे उनका उपदेश वैदिक मान विरुद्ध होने के कारण सनातन धर्मियों ने उसे स्वीकार नहीं किया और आदि शङ्कराचार्य जी ने उसका खन्डन कर भारतवर्ष में पनपने नहीं दिया। फलतः वह भारत के बाहर जाकर फला फूला और आज भारत के बाहर उनके अनुयायियों की अच्छी संख्या है। यद्यपि तिब्बत पर चीनके आक्रमण व अधिकार के बाद दलाईलामा के भारत में शरणपाने के कारण यहां भी उनकी संख्या बढ़ी है।

भगवान् श्री कृष्ण जी का अवतार था। इनकी बाल लीला, रासलीला, गोचारण, आदि मतों को भक्तिरस में अवगाहितकर श्री कृष्ण चरणों में समाहित करने में अवश्य प्रेरक हुयीं। अघासुर-

वकासुर पूतना आदिका संहार, गोवर्द्धन धारण कुब्जाका उद्धार, मुष्टि चाणूर मर्दन कंसवध आदि लीला में भगवत्ता का प्रत्यक्षदर्शन करा भक्तिभाव बढ़ाने में सफल हुयीं। महाभारत युद्धद्वारा दुर्योधन दुशासन आदि मदोन्मत्त राजाओं का विनाश, अपने ही परिवार के उन्मत्त यादवों को भी परस्पर विनष्ट करा अवतार की सार्थकता सिद्ध की। धर्मभीरु पाण्डवों की रक्षा, द्रोपदी चीरहरण में उसकी सहायता, गर्भस्थ परीक्षित की रक्षा, तत्कालीन दुष्ट राजाओं के प्रताड़न से पीड़ित जनों के लिये सुरक्षित द्वारका बसाना आदि कार्य उनके सज्जनों की रक्षा के उद्घोष के परिचायक हैं।

युद्धस्थल में श्रीमद्भागवत् गीता का उपदेश दे कर्म भक्ति तथा ज्ञानकाण्ड की महत्ता तथा वास्तविकता निरूपितकर मानव जीवन को उचित दिशा दे धर्म की स्थापना तथा मानवता की प्रतिष्ठा की। आज सारे विश्वमें श्री भगवद्गीता प्रथम पुस्तक के रूप में मान्य तथा प्रेरणास्रोत है।

इन सब विशेषताओं के होते हुये भी भगवान् श्री कृष्ण का चरित्र प्रेरणादायक कहा जा सकता है अनुकरणीय नहीं। इसलिये इनका प्रचार प्रसार जन्मोत्सव व रासलीलाओं तक हो सीमित रह गया। वल्लभाचार्य जी ने इस वैष्णव सम्प्रदाय का प्रचार किया किन्तु वह गुजरातियों व गोस्वामियों तक प्रायः सीमित रहा।

भगवान् श्री राम का अवतार पूर्णरूपेण मानव चरित्र व प्रकृति के अनुरूप हुआ। इसी लिये इन्हें मर्यादा पुरुषोत्तम कहा गया। वास्तव में ये मर्यादा पुरुष तथा सर्वोत्तम पुरुष थे। सन्त तुलसी ने ठीक ही लिखा है रीतिर्नीति परमारथ स्वारथ, कोउ न राम सनि जानि यथारथ, रीति, अर्थात् अपनी कुल व देश की परम्पराका निर्वाह जिनका श्री रामजी के जीवन में सर्वत्र परिचय मिलता है। नीति भी उनकी अनुकरणीय है। रावण, विभिषण, वालि सुग्रीव हनुमान्, कैकेयी मन्थरा के साथ किन विषम परिस्थितियों में उन्होंने कैसा व्यवहार किया सर्व-

विदित है। परमार्थ-लंका का राज्य जीतकर विभीषण को दे दिया, ऋषिमुनियों की करुण गाथा सुन राक्षस वधका व्रत ले उनका संहार किया तथा ऋषिमुनियों का सम्मानकर उनकी जीविका का उचित प्रबन्ध किया। प्रजाको कोई कष्ट न हो इसका सदैव ध्यान रखते थे। इसीलिये महात्मा गान्धी ने स्वराज्य प्राप्ति के बाद देश में रामराज्य की कल्पना की थी। किन्तु उनकी कल्पना कल्पना ही रह गयी। उनके अनुयायियों ने सदा के लिये उसे दफना दिया।

स्वार्थ के संबंध में तो पराकाष्ठा है उनके कर्तृत्व की। बाल्यावस्था से ही गुरुजनोंके प्रतिश्रद्धा का पालन, भाइयोंके साथ व्यवहार, पिताकी आज्ञा मान वनगमन, वानर भालुओं को मिला रावणकुम्भकर्ण जैसे दुर्दान्त शत्रुओं से युद्ध, अयोध्यासे सेना बुला भरतको संकट में न डालना, अपनी सती साध्वी परमप्रेयसी सीता का परित्याग, यज्ञ में पत्नी की अनिवार्यतासे स्वर्णमयी सीता का निर्माणकर यज्ञ सम्पन्न करना किन्तु दूसरा विवाह न करना। प्राण प्रिय लक्ष्मण का परित्याग उन्हींका आदर्श है। इसप्रकार अपने चरित्रों द्वारा मानव जीवनको सफलत बा सार्थक बनाने का उपदेश ही रामचरित्र है। सीता हरणमें वन २ भटक उनकी खोज़करना, वियोगमें बिलाप, लक्ष्मण शक्तिमें भाई के वियोगकी कल्पनाकर करुण क्रन्दन भगवत्ता का परित्याग कर सहज मानव की भूमिका का निर्वाह किया।

इस प्रकार आरंभ से अंततक मानव चरित्रका निरुपण कर उन्होंने पूर्ण मानव बनने का उपदेश दिया है। यही कारण है न केवल भारत अपितु विदेशोंमें भी अनेकों प्रकारसे रामचरित्र चित्रण किया गया है। अनेक रामायण व गाथायें लिखी हैं कवियोंने। देशकी सभी भाषाओं में ऐसी अनेक गाथाये उपलब्ध हैं। इनमें संस्कृतमे श्रीवाल्मीकीय रामायण जिसे आदि महाकाव्य कहा जाता है व भाषा में तुलसीकृत मानस बहुत प्रचलित व प्रसिद्ध है।

## भूमिका

श्री रामानन्दाचार्य, रामानुजाचार्य आदि अनेक आचार्योंने वैष्णव धर्म का सर्वाधिक प्रचार व प्रसार किया है। यही कारण है कि साधु-समाजमें सबसे बड़ी संख्या वैष्णवों इनके मठों, मंदिरों तथा प्रतिष्ठानों की है। जनता में भी सबसे अधिक संख्या रामभक्तोंकी ही है। यही कारण है कि श्रीरामजन्म भूमिबिवादको लेकर रामभक्तोंका जनमानस उद्वेलित हो उठा है। इसके विरुद्ध अनेक दलोंका विरोध होते हुये भी इस प्रवाह को रोकना भारत सरकारके भी बूतेके बाहर है।

इसी व्यापक भावनाको दृष्टिगत रख श्री भारतधर्म महामण्डलने रामगीताका प्रकाशन किया है कि केवल रामभक्त ही नहीं जन २ श्री रामका उपदेश पढ़ उसका मनन कर उसे भगवान् की वाणी समझ अपना जीवन सुधारें तथा लोक परलोक के लिये कल्याणकारी मार्ग प्रशस्त करें।

इसमें भी १८ अध्याय हैं जिनमें कर्मकाण्ड, उपासना तथा ज्ञान-काण्डका मार्मिक विवेचन है। गागरमें सागर भरदेनेका प्रयास किया गया है। आशा है इससे जन साधारणका कल्याण होगा। आधुनिक दंभी स्वार्थी तथा सिद्धान्त हीन लोगोंके भ्रामक प्रचारसे भटके लोग अपना हितकारक सुमार्ग चयन करनेमें सफल होंगे। श्री भारतधर्म महामण्डलने ऐसी ही अनेक दुर्लभ पुस्तकें प्रकाशितकी हैं देशवासियों के लाभ के लिये। सम्पर्क स्थापित कर लाभ उठावें।

ब्रजमोहन दीक्षित
अध्यक्ष
आलइन्डिया कौंसिल
श्री भारत धर्ममहामण्ड
लहुरावीर, वाराणसी।

श्रीमर्य्यादापुरुषोत्तमाय नमः ।

# श्रीरामगीता

## भाषानुवादटिप्पनीसहिता ।

### अयोध्यामण्डपादिवर्णनम् ।

श्रीगुरुमूर्तिरुवाच ।

देवीं श्रीरामगीतां * तां ब्रह्मन्नत्यद्भुतामहम् ।
अत्युत्सुकोऽस्मि ते वक्तुं सावधानमनाः शृणु ॥१॥
अयोध्यानगरी रम्या सर्व्वलक्षणसंयुता ।
जितब्रह्मपुरी † साक्षाद्वैकुण्ठ इव विश्रुता ॥२॥

---

श्रीदक्षिणामूर्तिजी ने आज्ञा की ।

हे ब्रह्मन् ! मैं तुम्हें परम अद्भुत और दिव्यशक्तिप्रकाशक श्रीरामगीता को कहने के लिये अत्यन्त उत्सुक हूँ, उसे एकाग्रचित्त से सुनो ॥ १ ॥ सब लक्षणों से युक्त और ब्रह्मलोक को जय करने वाली अयोध्या नामक मनोहर नगरी प्रत्यक्ष वैकुण्ठ के समान प्रसिद्ध है ॥ २ ॥ उस नगरी के उद्यान ( बड़ा बगीचा ) में सर्व्वऋतु विराज-

---

* गीता शब्द ऋषिकाल से रूढि शब्द हो गया है। इस शब्द से कई भाव प्रकाशित होते है, यथा-पुराण में वेद के सारभाग उपनिषद्रूप से जो ग्रन्थ पौराणिक भाषा में प्रकाशित हैं ऐसे उपनिषद्ग्रन्थों को गीता कहते हैं। जो धर्म्मग्रन्थ सामवेद के तुल्य स्वर से गाये जाकर समान रूप से मनुष्य और देवताओं का आनन्द बढ़ावें उन ग्रन्थों को भी गीता कहते हैं । परम पवित्र ऐसे धर्म्मग्रन्थों को भी गीता कहते हैं कि जो तत्त्वज्ञान देकर जिज्ञासुओं को पवित्र करते हों ।

† जितब्रह्मपुरी अर्थात् ब्रह्मलोक को भी जय करनेवाली पुरी । शास्त्रों में चौदह लोक कहे गए हैं। प्रत्येक ब्रह्माण्ड और प्रत्येक मनुष्यशरीररूपी पिण्ड का इन चौदह लोकों से सम्बन्ध है । ऊपर के सात लोक देवता और ऋषियों के रहने के लोक हैं और नीचे के सातलोक असुरों के रहने के लोक हैं । नीचे के लोक तो नीचे ही हैं परन्तु ऊपर के सात लोकों में पुण्यात्मा जीव सुख भोगने को जाते हैं। ऊपर के सात लोकों

तत्रोद्यानोत्तमं भाति सर्व्वर्तुपरिशोभितम् ।
सर्व्ववृक्षसमाकीर्णं सर्व्वपक्षिनिषेवितम् ॥३॥
वापीकूपतटाकैश्च मञ्जुलैरुपशोभितम्
सर्व्वसन्तापशमनं सर्व्वानन्दप्रदायकम् ॥
तन्मध्ये कोटिसूर्य्याभो भासते रत्नमण्डपः ।
अनेककाञ्चनस्तम्भैरमरैर्विधृतः परैः ॥५॥

मान हैं, सब प्रकार के वृक्ष लगे हुए हैं और सब जाति के पक्षी वहाँ विहार कर रहे हैं ॥ ३ ॥ वह उद्यान सुन्दर बावड़ी कूप तालाब से ऐसा सुशोभित है कि जिसके दर्शनमात्र से सब क्लेश नष्ट होते हैं और सर्व्वानन्द प्राप्त होता है ॥ ४ ॥ उस उद्यान के बीच में करोड़ों सूर्य्यों की कान्ति के समान कान्तिवाला रत्नमण्डप सुशोभित है जो सुवर्ण के अनेक खम्भों से ऐसा देख पड़ता है, मानो उसे श्रेष्ठ देवताओं ने धारण कर रक्खा हो ॥ ५ ॥ पाटों पर जड़ेहुए हीरों से और खम्भों के ऊपर की कीलों में लटकाए हुए मोतियों के हारों से ऐसा शोभायमान होरहा है, मानो

का नाम है, भू, (भूलोक अर्थात् मनुष्यलोक के उच्चलोक को पितृलोक कहते हैं) भुव, स्व, मह, जन, तप और सत्य । साधारण स्वर्गसुख भोगनेवाले पुण्यात्मा जीव तीसरे लोक अर्थात् स्वर्लोक तक पहुँचते हैं । बहुत ऊँची कोटि के पुण्यात्मा जीव तपलोक तक भी पहुँचते हैं । तपलोक में ब्रह्मपुरी विराजमान है । तपलोक तक के जीव मृत्युलोक में फिरकर आ सकते हैं यद्यपि तपलोक के सब उन्नत आत्माओं की पुनरावृत्ति मनुष्यलोक में नहीं होती परन्तु तपलोक से भी पुनरावृत्ति हो सकती है; और केवल सत्यलोक रूपी सातवें लोक से पुनर्जन्म नहीं होता है । इसी कारण जितब्रह्मपुरी शब्द का प्रयोग अयोध्या के विषय में किया गया है । अर्थात् अयोध्या-नगरी सप्तम लोक-सत्यलोक-के तुल्य है क्योंकि पुराणों में भी कहा है कि अयोध्या के सब मनुष्य श्रीभगवान् रामचन्द्र के साथ उनके प्रयाण के समय चले गये थे, इस कारण से अयोध्या नगरी ने ब्रह्मपुरी को जीत लिया है, ऐसा कह सकते हैं ।

तलसम्प्रोतवज्रैश्च श्रुतिवाक्यैस्सुशोभितः ।
स्तम्भाग्रशङ्कुषु प्रोतमुक्ताहारैर्महाक्षरैः ॥६॥
वैदूर्यकुट्टिमैस्सर्वमहर्षिनिवहैस्तथा ।
तोरणैः कदलीवृक्षैः पुराणैः स्मृतिभिस्तथा ॥७॥
विशालदर्पणैर्विद्याविशेषैस्समलङ्कृतः ।
दुकूलादिपटश्रेष्ठैर्महामन्त्रैरुपावृतः ॥८॥
विविधालेख्यकैश्शान्तिदान्त्यादिसुगुणैर्वृतः ।
मालतीमल्लिकाशोकैर्दर्शनश्रवणादिभिः ॥९॥
चन्दनागरुकर्पूरैः सांख्ययोगसमाधिभिः ।
फलपुष्पविशेषैश्च चिदानन्दादिवृत्तिभिः ॥१०॥

बड़े बड़े अक्षरों से उस पर वेदवाक्य अङ्कित किये गये हों ॥ ६ ॥ वहां नीलम का फर्श, तोरण और केले के वृक्षों से ऐसा सजाया है, मानो वहां पर सम्पूर्ण महर्षियों का सङ्घ, पुराण तथा स्मृतियाँ एकत्रित हुई हों ॥ ७ ॥ बड़े बड़े दर्पण तथा जरदोजी वस्त्रों से ऐसा अलंकृत किया गया है, मानो वह अनेक विद्याओं तथा महामन्त्रों से घेरा गया हो ॥ ८ ॥ अनेक प्रकार के चित्रों से और मालती, मल्लिका, अशोक आदिसे ऐसा सुसज्जित है मानो शान्ति, दान्ति आदि सद्गुणों से तथा दर्शन, श्रवण आदि से आवृत हो ॥ ९ ॥ चन्दन, अगरु, कपूर आदि से तथा फल फूलों से ऐसा भरापूरा है, मानो सांख्य, योग, समाधि तथा चिदानन्दादि वृत्तियों से युक्त हो ॥ १० ॥ ताम्बूल के बीड़े, उत्तम लौंग आदि

